धन अग्नि या चोरी आदि से नष्ट हो जाता है । इसके अतिरिक्त बहुत आलसी भी संसार में अनेक प्रकार के सम्पत्तिजन्य आनन्द लूटते हैं ।

कर्म किस प्रकार कार्य करता है ।

९—लाभ, हानि, सुख - दुःख, मान, अपमान ये ६ जीव के गर्भ से ही सम्बन्धित होते हैं । वे मनुष्य के पुरुषार्थ के फल के रूप में प्रकट होते हैं और पूर्वजन्म में किये हुए प्रयत्न के फल होते हैं । इस जन्म में किये हुए पुरुषार्थ के परिणाम आगामी जन्म में प्रकट होते हैं ।

शरीर किस प्रकार बनता है ।

१०—कर्म शरीर के कार्य हैं तो शरीर कैसे बना । यदि तुम यह प्रश्न करते हो तो उसका उत्तर यह है कि गत शरीर का कर्म नवीन शरीर की उत्पत्ति का कारण होता है । उनका आपस में कार्य कारण रूप सम्बन्ध होता है जैसे बीज और वृक्ष एक दूसरे के कार्य कारण बनते हैं ।

हमारा भविष्य किस प्रकार बनता है ।

११—यदि गत कर्मों का भोग इस जन्म में होता है तो भविष्य में जन्म के लिये बीज कहाँ से प्राप्त होता है । यदि तुम्हारी यह शंका है तो उत्तर यह है, कि यह

कर्म जो सुख - दु:ख को पैदा करता है कार्यों का बना हुआ होता है। इन कार्यों ने वर्तमान शरीर को उत्पन्न किया और उनको फिर करने के लिये दूसरे कार्य किये जाते हैं। बिना दूसरे कार्यों को जन्म दिये हुए कार्य करना असम्भव है। इसलिये ही इनका आपस में सम्बन्ध है।

इसका उदाहरण।

१२—जैसे कृषक को, खेती, वर्तमान फल को भोगने के लिये, अन्नदेती है और भविष्य के लिये बीज देती है उसी प्रकार हमारे कार्य भी हमारे वर्तमान भोग के कारण होते हैं और भविष्य के लिये बीज उत्पन्न करते हैं। जिसके फल हम भविष्य में भोगेंगे। यह कर्मों का अनादि क्रम इसी प्रकार चला आ रहा है।

पुण्य और पाप कर्मों के लक्षण।

१३—कर्म या तो शुभ होते हैं या अशुभ। इनके करने के लिये मन, वचन और क्रिया की एकता की आवश्यकता नहीं। शुभकर्मों से सब चेतन जीवों का भला होता है। बुरे कर्मों से तुम उनका बुरा करते हो अर्थात् उन्हें कष्ट देते हो। परमेश्वर तुम्हारे सब कर्मों को जानता है। और उन्हीं के अनुसार तुम्हें सुख - दु:ख प्रदान करता है।

## पूर्व मीमांसकों की उपपत्ति का निराकरण

१४—तुम पूछते हो ईश्वर किस प्रकार कर्मों का फल प्रदान करता है। वह परमेश्वर जो सर्वत्र विद्यमान है जीवों के लिये प्रेम के कारण ऐसा करता है वह उन्हें आशीर्वाद देता है जो अच्छे कार्य करते हैं और उन्हें दुःख देता है जो बुरे कार्य करते हैं।

### ईश्वर का कार्य सर्वत्र होता है।

१५—वह दुष्टों का दमन अपने प्रेम से करता है। वह उन्हें दण्ड देता है जो अपराध करते हैं और पश्चात् अच्छे कार्य करने के लिये प्रेरित करता है। उसके समस्त कार्य उसके असीम प्रेरणा के परिणाम हैं।

### उदाहरण।

१६—माता - पिता उद्दण्ड, अविनयी संतान को मारते हैं क्या यह वे प्रेम से नहीं करते। ईश्वर का क्रोध भी इसी प्रकार का होता है।

### अन्य शंकाओं का उत्तर।

१७—तुम्हारा कहना है कि कार्य ही अपने आप फलों को पैदा करते हैं। ईश्वर की इसके लिये आवश्यकता नहीं। किन्तु ये कार्य करने के अनन्तर ही नष्ट हो जाते हैं। तुम खाद और औषधि का उदाहरश देते हो

जो उपयोग करनेपर समाप्त हो जाते हैं और उनका फल भी होता है। लेकिन यह नियम सर्वत्र लागू नहीं होता। उदाहरण के लिये तुम एक भिखारी को भोजन और पान देते हो। उससे तुम्हें शक्ति नहीं मिलती किन्तु मल ही मिलता है।

और भी उत्तर।

१९—खाद और औषधि का दृष्टान्त उपयुक्त नहीं है। यदि तुम फिर भी यह कहो कि संसार में ऐसे भी उदाहरण हैं कि एक स्थान पर कार्य किये हुए दूसरे स्थान में फल प्राप्त करते हैं जैसे में जल तिल तर्पण करना, हवि को अग्निपर क्षेपण करना, तथा भिक्षान्न प्रदान करना इत्यादि। ये तो यहीं नष्ट होते हुए देखे गये हैं फिर ये दूसरे भव में किस प्रकार फल दे सकते हैं।

वही तर्क।

२०—तुम कहते हो कि ये सब कार्य करनेवाले के चित्त पर संस्कार छोड़ जाते हैं और चित्त से ही दूसरे भव में फिर पैदा किये जाते हैं। यदि तुम्हारा यह कहना ठीक है तो स्वर्गनरक, और इस भव का जन्म, जो पुण्यात्मा, और पापात्माओं ने प्राप्त किया है, तुम्हारे चित्त में परिणत हो गये और वे फिर तुम्हारे ही चित्त से पैदा हो गये। मेरे प्यारे मित्र! तुम्हारे सुन्दर शब्द आश्चर्यजनक हैं।

ईश्वर सब का नियन्ता है।

२१—दान, और दाता, क्रियाकांड और उसके फल का ग्रहणकर्ता ये सब विनाशी है। इशलिये अनादि ज्ञाता जो शुभ और अशुभ कर्मों के फलों का दाता है अत्यन्त आवश्यक है। सारे अच्छे कार्य उसी निर्दोष परमात्मा के नियन्त्रण के फल हैं। यदि हम उसके नियमानुसार कार्य करें तो हम अपनी व्याधि से मुक्त हो सकते हैं।

कैसे ?

२२—सब जीव या आत्माएँ अपने-अपने शरीर, इन्द्रियाँ, देश, काल, नियम, कार्य और विषय के अनुसार फल भोगते हैं। ये सब अचेतन हैं और अपने आप आत्माओं से सम्बन्धित नहीं हो सकते। आत्माएँ बन्धन बद्धावस्था में अपनी इच्छानुसार इनको ग्रहण नहीं कर सकतीं। इस प्रकार ईश्वर ही अपनी आज्ञा शक्ति द्वारा अपने परम नियम की शक्ति के अनुसार इनका जीवों के साथ सम्बन्ध कराता है।

परमेश्वर का प्रेम ही नियम है।

२३—सदाचार, प्रेम, दया, आचार, अभ्यागत का आदर, मित्रता, सद्भाव, निर्दोष संयम, दान, आदर, पूजा, सत्य, निर्मल सन्यास, विनय आदि यदि निर्दोष

धर्म के अंग हैं तो ये ही प्रेममयी भगवान् के अनादि नियम हैं।

### ईश्वर से प्रेम करो।

२४—जब मनुष्य एकाग्र चित्त होकर, स्तोत्र और मन्त्रों का उच्चारण करते हुए, पुष्प चढ़ाते हुए, अपने मन को क्रोध, इच्छा और दोषों से मुक्त कर उपर्युक्त धर्मों को धारण कर परमेश्वर की पूजा करता है तब वह परम पुराण देवाधिदेव परमात्मा उस मष्नुय की पूजा को स्वीकार करता है।

और वह परम सत्य भगवान् अपनी कृपा प्रदान करेगा।

२५—तुम परमात्मा की किसी भी रूप में पूजा करो, भगवती उमा भगवान् की शक्ति रूप में वहाँ अवश्य प्रकट होगी। अन्य देवता पैदा होंगे, मरेंगे और पापों का कर्म कर के फल भोगेंगे। वह परमेश्वर जो इन सब से परे है तुम्हारी सच्ची पूजा को स्वीकार कर अपनी कृपा प्रदान करेगा।

### इसका कारण यह है।

२६—जब हम कुछ जीवों की, जैसे माता, पिता की पूजा करते हैं तो हमें जानना चाहिये कि ये वे नहीं हैं जो भविष्य में हमें अपनी कृपा प्रदान करेंगे। जहाँ कहीं देवतागण अपनी कृपा प्रदान करते हैं उसका प्रकार यह

है । ये सब देवता उस परम शक्ति के संरक्षण में हैं और वह परम शक्ति उनके द्वारा हमारी प्रार्थनाएँ स्वीकार करती है ।

इसलिए सत्य परमेश्वर की पूजा करनी चाहिये ।

२७—यदि वह परमात्मा शिव है जो अन्त में अपनी कृपा प्रदान करता है तो उसका परम प्रेम ही परम धर्म है । अन्य पूजा-पाठ सब अवर और व्यर्थ है । भगवान् शिव की आज्ञा परम धर्म हैं । क्योंकि वह इच्छा रहित है इसलिए उसकी पूजा-पाठ निरर्थक है और उसको इससे कोई आनन्द प्राप्त नहीं होता । उसकी केवल इच्छा तुम्हारी भलाई करने की होती हैं । इसलिए उसकी पूजा के लिए प्रयत्न करना चाहिये ।

उसको पूजने की विधि ।

२८—वह परमेश्वर जड़ रूप में भी पूजा स्वींकार करता है जैसे शिवलिंग की पूजा और जीवित रूपों में भी । जो उसके भक्त हैं उनको वह सब रूपों में अपनी कृपा प्रदान करता है । यदि तुम उसे उपने हृदय में धारण करके उसकी पूजा करो तो यह पूजा सब प्रकार की सिद्धि के लिए पर्याप्त है । किसी भी अवस्था में उससे प्रेम करने में न चूको और उसके नाम का प्रतिदिन जोर से पाठ करो ।

२९—उस परमात्मा के भक्तों के पाप भी पुण्यरूप हो जाते हैं और जो प्रेम या भक्तिरहित हैं उनके पुण्य भी पापरूप हो जाते हैं। दक्ष की कठोर तपस्या व्यर्थ थी और एक बालक का पापकृत्य ईश्वरप्रेम से भरा हुआ पुण्यवर्धक था।

## ईश्वर का नियम कहाँ निहित है?

३०—वेद भगवान् के वचन हैं—"जो वैदिक वचनों का अनुपालन नहीं करते वे नरकगामी होते हैं और जो वेदवचनानुसार आचरण करते हैं वे आनन्द के संसार में गोते लगाते हैं।" मनुष्य संसार में सुख-दुःख परमेश्वर के अज्ञानुसार भोगते हैं।

## इसका उदाहरण।

३१—नीति के द्वारा राजा न्याय करता है और जो नीति का पालन नहीं करते उनको दंड देता है। जो नियमानुसार कार्य करते हैं उनको वह छत्र, भूमि प्रदान करता है तथा नीति के अन्दर अधिकार भी प्रदान करता है। ठीक इसी प्रकार ईश्वरीय न्याय भी कार्य करता है।

## ईश्वरीय न्याय के समक्ष राजकीय न्याय अपवाद नहीं है।

३२—राजकीय न्याय भी ईश्वरीय कृपा का कार्य है। जो मनुष्य बड़े बड़े अपराध करते हैं और

असद् व्यवहार करते हैं उन्हें निश्चय से सजा मिलती है और वे दुःख उठाते हैं। इस तरह वे अपने कर्मों के भोग भोगते हैं। तब उन्हें तीति को पालन करने की शिक्षा मिलती है। एतादृश पावन मनुष्य नरक के दुःखों को दूर कर सकते हैं। मनुष्यों के नरक के दुःख और संसार के दुःख प्रायः एक प्रकार के ही होते हैं।

ईश्वर की कृपा से पुण्य और पाप तुल्य बन जाते हैं।

३३—जो मनुष्य ईश्वरीय नियमों का, जो उसने अपनी कृपा से शास्त्रों में दिये हुए हैं, उल्लंघन करता है और पाप संपादन करता है वह घोर अन्धकारमय नरक में पड़कर अपने अशुभ कर्मों के फलों को भोगेगा, पुण्यात्मा जीव अपने कर्मों का फल स्वर्ग में जाकर भोगेगा। इस प्रकार सुख और दुःख दो प्रकार के फल हैं जो भगवान मनुष्यों के द्विविध मलों को दूर करने के लिये देता है।

इसी का पुनः व्याख्यान।

३४—जो मनुष्य स्वास्थ्य के नियमों के अनुसार जीवन व्यतीत करता है उसे बीमारियाँ कभी नहीं सता सकतीं। यदि स्वास्थ्य के नियमों की परवा न की जाय तो बीमारियाँ अवश्य मनुष्य को घेर लेती हैं। वैद्य, रोगी के लिये औषध देता है और उसकी बीमारी को

दूर कर देता है, किन्तु वह औषधि के विना भी केवल मंत्रोच्चारण या स्पर्शमात्र से ही लोगों की बीमारियों को दूर कर देता है। उसी प्रकार भगवान् शिव भी उन्हें कर्मों के फलों को भुगवा कर भव रोग से मुक्ति प्रदान करते हैं।

पुण्य और पाप दोनों ही मनुष्य लाभ के लिये हैं।

३५—सांसारिक वैद्य कई प्रकार की बीमारियों को शरीर काट कर या दाग कर ठीक करते हैं। अन्य बीमारियाँ दूध और शक्कर खिला कर ठीक की जाती हैं। उसी प्रकार भगवान् भी मनुष्यों को कर्मों के अनुसार सुख-दु:ख देकर मुक्ति के मार्ग पर लगाता है।

पुनर्जन्म।

३६—जब स्थूल शरीर नष्ट हो जाता है तब आत्मा आठ तत्त्वों से बने हुए सूक्ष्म शरीर को धारण करता है और ईश्वरीय न्यायानुसार स्वर्ग या नरक में सुख-दु:ख भोगता है और गर्भ में अणु के रूप से संसार में दूसरा जन्म धारण करने के लिगे प्रवेश कर जाता है।

वही सिद्धान्त।

३७—जब एक स्थूल शरीर नष्ट हो जाता है तब आत्मा एकदम दूसरा भी स्थूल शरीर धारण कर सकता है या वह पत्थर की तरह कुछ समय के लिये सुषुप्ति

अवस्था में रहता है। पश्चात् निश्चित समय के बाद अपने कर्मानुसार नरक में कर्मों के फल को भोग कर वह फिर स्थूल शरीर को धारण करता है।

इसका उदाहरण।

३८—सर्प अपनी काँचली को छोड़ कर, पक्षी अपने अंडे को छोड़ कर और योगी मृत्यु के अनन्तर अपने शरीर का परित्याग कर दूसरे शरीरों के रूपों में प्रवेश कर यह सिद्ध करते हैं कि आत्मा स्थूल शरीर सूक्ष्म शरीर में प्रवेश करता है और स्थूल शरीर धारण करता है और दूसरे चेतनजगत में पहुँच जाता है। इसकी बुद्धि भी परिवर्तित होती रहती है जैसे मनुष्य जाग्रत अवस्था से निकल कर स्वप्नावस्था में प्रवेश करता है।

कार्य, का लक्षण।

३९—कर्म पुण्य और पाप तथा उनके फलों से बनता है और लाभ या हानि तथा सुख-दुःख का कारण बनता है, यह अनादि तीन मलों में से एक मल है जो आत्मा को आवृत करता है। जब यह मन, वचन और काय के कार्यों में प्रकट होता है तब इसे कार्म्य कहते हैं।

4

## जन्म का सिद्धान्त ।

४०—यह पुण्य और पापरूप कर्म अनादि अनन्त है किन्तु इसकी आदि भी है क्योंकि यह एक निश्चित समय में मनुष्यों के द्वारा किये हुए कार्य के अनुसार शुरू होता है । जब मनुष्य इसका पूर्ण भोग भोग लेता है तब इसका अन्त भी होता है और विश्व के महाप्रलय के समय यह, माया मल से, सम्बन्धित हो जाता है और प्रत्येक आत्मा के सूक्ष्म शरीर के साथ फिर पैदा हो जाता है और बाढ़ की तरह प्रत्येक कर्मानुसार होनेवाली पुनर्जन्म और मृत्यु की अवस्थाओं में जारी रहता है । यह स्थूल, सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म अनेक रूपों को धारण करता है । और फिर भी रूपरहित होता है । यह सब परम शिव के नित्य नियमानुसार हो ता रहता हैं ।

## भट्टाचार्य का मत ।

४१—तुम जीवों के बारे में, चाहे वे चर हों या अचर, यह कहते हो कि प्रत्येक जीव पुनर्जन्म के समय अपने कर्मानुसार शरीर को बदलता है किन्तु इसके रूप को नहीं बदलता । लेकिन हमें यह बतलाओ कि जब मनुष्य स्वर्ग में जाकर दिव्य भोगों को भोगते हैं तब वे मनुष्यरूप में भोग भोगते हैं या देवताओं के रूप में भोगते हैं ।

४२—यदि वे मनुष्यों की भाँति स्वर्गों में सुख भोगते हैं तब तो यह स्वर्ग ही नहीं रहेगा। यदि वे देवतावों के रूप में भोगते हैं तो तुम्हारा सिद्धान्त कि वे रूप का परिवर्तन नहीं करते, व्याघात होता है, तथा जब वे देवताओं के भोगें को भोग कर पृथ्वी पर पुनर्जन्म धारण करेंगे तब वे मनुष्यों के शरीर को ही धारण कर पैदा होंगे न कि देवरूप में।

कुछ उदाहरण।

४३—कुछ कीड़े गुबरीले बन जाते हैं और कुछ कीड़े भिड़ बन जाते हैं, इसी प्रकार जीव भी अपने रूपों को अपने अपने कर्मानुसार बदलते रहते हैं। बहुत से दर्शन इस सिद्धान्त में एकमत हैं केवल तुम को ही इसमें संशय क्यों होता है ?

उसी सिद्धान्त के और भी उदाहरण।

४४—अहिल्या का पत्थर के रूप में परिवर्तित होना, महाविष्णु का अनेक अवतारों का धारण करना, मकड़ी का प्रसिद्ध सूर्यवंश में अनेक जन्म धारण करना, और चूहे का महाबली बनना इत्यादि उदाहरण हमारे सिद्धान्त की ही पुष्टि करते हैं।

पुनः शंका का उत्तर।

४५—तुम मानते हो कि ये उदाहरण केवल यही बतलाते हैं कि ये रूपों के परिवर्तन कुछ कारणों से हुए

हैं लेकिन कर्म का इनसे कोई सम्बन्ध नहीं, किन्तु हम अभी यह बतला चुके हैं कि भगवान् शिव सब कर्मों का साक्षी है, क्योंकि यह निश्चित है कि प्रत्येक कार्य ईश्वरेच्छा से ही होता है।

कर्म निष्क्रिय और अचेतन हैं जब तक कि उनमें
ईश्वर की प्रेरणा न हो।

४६—कर्म अपने आप किसी शरीर से या किसी संसार को ढूंढ़ कर जीव से सम्बन्धित नहीं हो सकता और जीव भी उसी प्रकार किसी विशेष शरीर को पसन्द करने के लिये असमर्थ हैं। इनके सम्बन्ध और विकास का कारण परमेश्वर ही है। ईश्वर, बुद्धिपूर्वक प्रत्येक जीव को उसके कर्मानुसार नियत शरीर प्रदान करता है।

सूक्ष्म शरीर से स्थूल शरीर की उत्पत्ति होती है,
यह जगत्कर्ता का आवश्यक कार्य है।

४७—यदि तुम पूछो कि स्थूल शरीर कहाँ से उत्पन्न होता है तो हम कहेंगे कि यह सूक्ष्म शरीर से पैदा होता है। तुम यदि फिर पूछो कि यदि ऐसा होता है तो सब रूप एक प्रकार के क्यों नहीं होते ? हमारा उत्तर है कि नहीं, क्योंकि यद्यपि सुवर्ण एक है तथापि उससे अनेक प्रकार के आभूषण जैसे चेन, इत्यादि

बनाये जाते हैं। इन रूपों का निर्माण तथा इन संसारों की रचना केवल एक ईश्वर शिव द्वारा ही बनाई जाती है।

स्थूल शरीर किस प्रकार बनता है ?

४८—स्थूल शरीर सूक्ष्म शरीर के विनाश और परिवर्तन से नहीं बनता और न सूक्ष्म शरीर में ही भिन्न रूप से बनाया जाता है। सूक्ष्म शरीर में ही स्थूल शरीर निर्माण करने की शक्ति है जैसे एक वृक्ष जब वह जड़ तक काट दिया जाता है जड़ से फिर उत्पन्न हो जाता है।

और स्पष्टीकरण।

४९—ईश्वरीय नियम के अन्दर स्थूल शरीर सूक्ष्म शरीर से उत्पन्न होता है। बिना इस प्रकार की दिव्य शक्ति के यह अपने आप कर्मों की शक्ति से ही केवल पैदा नहीं हो सकता। बीज से वृक्ष की भाँति, स्थूल शरीर, इसके उपादान कारण, सूक्ष्म शरीर से उत्पन्न होता है। वृक्ष और बीज जिस प्रकार एकदम नष्ट किये जा सकते हैं, उसी प्रकार सूक्ष्म शरीर भी नष्ट हो सकता है। यह कहना ठीक नहीं। ये शरीर उत्पन्न होते हैं, नष्ट होते हैं और पुनः उत्पन्न होते हैं, जैसे चन्द्रमा और उसकी कलाएँ बढ़ती हैं और घटती हैं और फिर बढ़ती हैं।

शरीर के मूल कारण ।

५०—स्थूल शरीर का मूल कारण पुरी अष्टक या सूक्ष्म शरीर है । सूक्ष्म शरीर का कारण मूल प्रकृति है, मूल प्रकृति का कारण अशुद्ध माया या मोहिनी है, मोहिनी का मुख्य कारण बिन्दु या कुण्डलिनी है, इसके भी ऊपर इन सबकी प्रेरकशक्ति परमेश्वर की है जो शिवरूप है । जब आत्मा परमेश्वर की है जो शिवरूप है । जब आत्मा परमेश्वर तक पहुँच जाती है तो ये तमाम विभिन्न शरीर खत्म हो जाते हैं और आत्मा के बंधन भी कट जाते हैं ।

अधिकरण २

ईश्वर के कार्य ।

५१—ईश्वर के कार्य उसके प्रेम से निश्चित किये जाते हैं जैसे कि हमने पहले बतलाया है । वह अलग अलग संसारों में जीवों को उनके कर्मों के फलों को भुगवा कर और प्रत्येक को योग्य शरीर प्रदान कर इन औषधियों से उनके मल को दूर करता है और आत्माओं को सर्वोत्तम आनन्द प्रदान करता है तथा अन्त में अपने चरणकमलों के मुकुट से उनके सिरों को शोभायमान करता है ।

माया शुद्धि का कारण है ।

५२—शरीर और इन्द्रियों का निर्माण माया मल से होता है । हम क्यों कहते हैं कि यह धूल या मल आणव को दूर करेगा, यदि तुम पूछते हो तो हमारा उत्तर है कि हम ठीक कहते हैं । जैसे धोबी सब कपड़ों को गोबर और सोडा सज्जी आदि को मिला कर साफ करता है उसी प्रकार वह पुराणपुरुष हमारे पापों को माया मल से दूर करता है ।

माया का लक्षण ।

५३—अविनाशी, रूपरहित, एक समस्त संसार की बीजभूत, बुद्धिरहिभूत अचेतन, सर्वव्यापी, पूर्ण भगवान् की एक शक्ति, इन्द्रिय, शरीर और संसार का आदिकारण तथा तीनों में से एक मल और भ्रम का कारण माया है ।

इसके कार्य, समय, काल वगैरह ।

५४—माया से काल और नियति उत्पन्न होते हैं और अन्त में कला पैदा होती है । इनमें से काल ईश्वर के इच्छानुसार भूत, भविष्यत्, वर्तमानरूप में समग्र विश्व पर नियन्त्रण करता है और सब वस्तुओं की उत्पत्ति, स्थिति और विनाश का कारण बनकर काल के विभाग करता है ।

## नियति, काल और विद्या ।

५५—नियति, कर्मों की प्रक्रिया में क्रम और संगति पैदा करती है। अनन्तर शक्तिमतो कला उत्पन्न होती है और वह आणव को कुछ ऊपर उठाकर आत्माओं की सक्रिय शक्तियों से खेल खिलवाती है। विद्यातत्त्व कला से पैदा होता है और इसके द्वारा आत्मा की बौद्धिक शक्तियाँ कार्यरूप में परिणत होती हैं।

## राग और पुरुषतत्त्व ।

५६—विद्यातत्त्व से राग की उत्पत्ति होती है, जिसके द्वारा प्रत्येक मनुष्य में अपने-अपने कर्मानुसार भोग और इंद्रिय-सुख भोगने की इच्छा, उत्पन्न होती है। जब आत्मा इस प्रकार त्रिविध इच्छा, ज्ञान और क्रियाशक्ति से सम्पन्न हो जाता है तब यह त्रिविध शक्तियों से समन्वित शरीर पुरुषतत्त्व कहलाता है।

## मूलप्रकृति और उसके कार्य ।

५७—कला से अव्यक्त रूप में प्रकृति उत्पन्न होती है। इससे तीन गुण पैदा होते हैं। प्रत्येक गुण तीस प्रकार का होता है और ये गुण प्रत्येक वस्तु में व्याप्त रहते हैं। जब आत्मा इन गुणों में परिवर्तित हो जाता है तब वह संसार में भोगों के लिये आबद्ध हो जाता है।

## चित्त और बुद्धि ।

५८—अव्यक्त से चित्त उत्पन्न होता है और वह हर वस्तु का विचार करता है उसीसे ही बुद्धि उत्पन्न होती है। और वह धर्म, अधर्म से सम्बन्धित होकर मानस प्रत्यक्षों में भेद कर देता है और अनन्तर मोह, सुख और दुःख से आवृत होकर ज्ञान और [illegible] दोनों पर असर डालता है।

## अहंकार ।

५९—बुद्धि से अहंकार उत्पन्न होता है जो मनुष्यों में अहंभाव का बीज है और कहता है "मेरे समान कौन है, मैं यह हूँ, यह मेरा है" इत्यादि। इसका मनुष्य से बिलकुल अभेद सम्वन्ध है। यह अहंकार तीन गुणों अर्थात् सत्व, रज, तम या तैजस, वैकारी और भूत में से प्रत्येक के अनुसार तीन प्रकार का होता है।

## मन, ज्ञानेन्द्रियाँ और कर्मेन्द्रियाँ ।

६०—तैजस से मन उत्पन्न होता है, यह चीजों को देखता है, उन्हें स्मृति में रखता है, उन्हें विभाजित करता है और उनके बारे में शंका करता है। तैजस से ज्ञानेन्द्रियाँ पैदा होती हैं। वैखरी से कर्मेन्द्रियाँ उत्पन्न होती हैं।

ज्ञानेन्द्रियाँ और उनके विषय ।

६१—आँख, कान, नाक, जिह्वा और त्वक्—ये ज्ञानेन्द्रियाँ हैं। उनके विषय क्रमानुसार रूप, शब्द, गंध रस और स्पर्श होते हैं। प्रत्येक उनमें से किसी एक प्राकृतिक तत्व से मिले रहते हैं जैसे आकाश इत्यादि।

कर्मेन्द्रियाँ और उनके विषय ।

६२—ऋषि लोग मुख, पाणि, पाद, पायु और उपस्थ को कर्मेन्द्रियाँ कहते हैं। इनके क्रमानुसार वाक्, क्रिया, चलना, टट्टी करना और पेशाब करना और विषयानन्द लेना कार्य हैं।

इन सबका वर्गीकरण ।

६३—कर्मेन्द्रियाँ और ज्ञानेन्द्रियाँ मिल कर बहिरिन्द्रियों को बनाती हैं। मन और दूसरी शक्तियाँ मिल कर अन्तरिन्द्रियों को बनाती हैं जिन्हें अनन्तःकरण भी कहते हैं। जो मनुष्य और भी खोज करेंगे उन्हें राग तत्व भी मिलेगा। अन्य शक्तियाँ इन चार से भी गूढ़ हैं। आत्मा, मायाजन्य इन शक्तियों से नियंत्रित रहती है।

भूत, तन्मात्रा और पुरी अष्टक ।

६४—भूतों से ५ तन्मात्राएँ शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गंध पैदा होती हैं। वे बहिरिन्द्रियों में ज्ञान पैदा

करती हैं। कर्तृभूत तन्मात्राएँ मन, बुद्धि और अहंकार मिल कर पूरी अष्टक बनाते हैं।

पंच स्थूल तत्व और उनका उपर्युक्त तत्वों से सम्बन्ध

६५—पंच तन्मात्राओं से क्रमशः आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी उत्पन्न होते हैं। इसके अन्दर दूसरे की अपेक्षा एक अधिक गुण होते हैं। मूलभूत तत्त्व का बाहिरी दृश्य कार्यों के साथ, जीवका शरीर के साथ सम्बन्ध के समान, सम्बन्ध होता है।

स्थूल तत्वों के गुण।

६६—आकाश का गुण अवकाश है और यह सब तत्वों को स्थान प्रदान करता है। वायु सर्वत्र बहती रहती है और हर एक वस्तु को इकट्ठी करती रहती है। अग्नि जलाती है और वस्तुओं का मेल कराती है। पानी ठंडा होता है और यह चीजों को कोमल बनाता है। पृथ्वी कड़ी होती है और सब वस्तुओं को धारण करती है।

उनके रूप, रंग और चिह्न।

६७—पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और आकाश क्रमानुसार वर्गाकार, अर्धचन्द्राकार, त्रिभुजाकार, षट्भुजाकर और वृत्ताकार रूपवाले होते हैं। उनके क्रमानुसार पीत, शुभ्र, रक्त, कृष्ण और नील रंग

होते हैं उनके वर्ण बीजाक्षर क्रमानुसार ये हैं—ल, व, र, य, ह ।

उनके चिह्न और देवता ।

६८—उनके क्रमानुसार चिह्न ये हैं—वज्र का खड्ग, कमल, स्वस्तिक, छः बिन्दु और अमृत बिन्दु । उनके देवता क्रमानुसार ब्रह्मा, विष्णु, रुद, महेश्वर और सदाशिव हैं । पंच कलाओं के भी यही देवता हैं ।

तत्वोंका संक्षेपीकरण और वर्गीकरण ।

६९—प्रथम पंचतत्व, जिन्हें शुद्धतत्व कहा गया है और पश्चात् वर्णित ३१ तत्व, मिलकर ३६ तत्व बनते हैं । इनमें से प्रथम चित् कहलाते हैं और एक और तत्व आत्मा है जो चित् और अचित् का भेद कराता है । इसलिये उसे चिदाचित् कहते हैं तथा अन्य ३० तत्व अचित् कहलाते हैं ।

अन्य वर्गीकरण ।

७०—प्रथम पंच, शुद्धतत्व गिने जाते हैं । दूसरे ७ शुद्धा-शुद्ध कहलाते हैं तथा अन्य २४ तत्व जो महत् आदि से उत्पन्न होते हैं, अशुद्ध कहलाते हैं । वे क्रमानुसार जीवों के लिये प्रेरक, भोग और भोग्य क्षेत्रों को बनाते हैं ।

सम्पूर्ण तत्व ।

७१—यह समस्त विश्व, जो रूप, अरूप तथा रूपारूप पदार्थों से बना हुआ है, तत्वों का विकास है। ये तत्व प्रत्येक तीन रूपों, अर्थात् स्थूल, सूक्ष्म और पर में अपने आप प्रकट होते हैं। जीव जो हमेशा तत्वों से सम्बन्धित रहते हैं तथा षडाख्याओं के प्रबल प्रभाव में रहते हैं उनके नामों को धारण करते हैं। इस प्रकार सब वस्तुएँ वास्तव में तत्व ही हैं।

तत्वों का संकोच और विकास ।

७२—चतुर्विंशति तत्व प्रत्येक पृथ्वी से मूल प्रकृति तक आत्मतत्व में पूर्णतया विलीन हो जाते हैं और मूल प्रकृति से परे ६ तत्व विद्यातत्व में विलीन हो जाते हैं, तथा ३ तत्व शुद्धतत्व से लेकर ऊपर तक शिवतत्व में विलीन हो जाते हैं। ये तीन अर्थात् आत्मा, विद्या और शिवतत्व अनादि अनन्त हैं ऐसा ऋषि लोग कहते हैं। अन्य दो शक्तितत्व और शिवतत्व शुद्ध शिव में लय को प्राप्त होते हैं। तत्वों का विकास भी इसी क्रम से होता है।

## अधिकरण ४

तत्वानुसार धर्मों का स्थान ।

७३—जितने मिथ्या दर्शन हैं वे सब भूतोंसे लेकर मोहिनी अशुद्धमाया तक के तत्वों में अलग-अलग

स्थित रहते हैं। छः सत्य दर्शन जो शैवसिद्धान्त से प्रारम्भ होते हैं क्रमशः विद्या से ऊपर के तत्वों में आश्रय ग्रहण करते हैं। हमारा परमेश्वर ही एक इन तत्वों को अतिक्रान्त कर गया है।

## नव भेद और महेश्वर।

७४—इस विश्व का एक महेश्वर ही कार्यकर्ता है और वही नव वर्गीः—शिव, शक्ति, नाद, रूपरहित चतुर्विध बिन्दु, रूप्यरूपी सदाशिव, महेश्वर, रुद्र, विष्णु और चतुर्विधरूप ब्रह्मा में व्याप्त रहता है। ये ९ वर्ग भिन्न-भिन्न तत्वों में प्रकट होते हुए भी अपने-अपने अनेक विध कार्यों को करते रहते हैं।

## शक्तिभेद।

७५—शक्ति के प्रकार या भेद जो शिव के विकास से सम्बन्ध रखते हैं, संख्या में ७ हैं—शक्ति, बिन्दु, मनोमणि, महेश, उमा, लक्ष्मी और सरस्वती। ये सब एक हैं और पराशक्ति कहलाते हैं। जिस किसी रूप को धारण कर उसके स्वामी प्रकट होते हैं उसमें वह शक्ति स्वयं प्रकट होती है।

## शक्ति और शिव।

७६—यह शक्ति ही है जो नाद के रूप में और ६ वर्गों के रूप में स्वयं प्रकट होती है। यह भगवान् शिव

हैं जो सब वर्गों का शक्ति से लेकर आगे तक के तत्वों का निर्माण करते हैं। जो कुछ रूप हमें दृष्टिगोचर होता है वह शिव और शक्ति का सम्मिलित रूप है। शक्ति जिस किसी रूप में शक्तिमान के इच्छानुसार प्रकट होती है वह भगवान् की अद्वितीय अर्द्धांगिनी है।

वही।

७७—शिव से शक्ति उत्पन्न होती है और शक्ति से शिव उत्पन्न होता है। जब दोनों का आनन्दमयी संयोग होता है तब संसार और जीवों की उत्पत्ति होती है। तथापि शिव ब्रह्मचारी हैं और मधुरभाषिणी शक्ति-कारी रहती है। ऋषि मुनि लोग ही केवल इसके रहस्य को जान सकते हैं।

अत्मा का बंधन और मुक्ति

७८—तत्व, शरीर, इन्द्रिय, संसार और भोग के रूपों में स्वयं प्रकट होते हैं, तथा बंध और मोक्ष इनसे पैदा होकर जीवों पर प्रभाव डालते हैं। जो मनुष्य इस प्रकार तत्वों के रहस्य को जानता है वह एक एक कर के निवृत्ति और कला के द्वारा इनका पृथक्करण करता है और परमब्रह्म परमात्मा के स्वरूप का अनुभव प्राप्त कर लेता है। यही पूर्ववर्णित ऋषि का स्वरूप है।

तत्वों का प्रयोग ।

७९—ये सब तत्व मिलकर जीवों पर क्यों प्रभाव डालते हैं ? यह पूर्वकर्मों के पूर्ण फल को भोगने के लिये किया जाता है तथा उन कर्मों को सर्वथा नष्ट करने के लिये जिससे वे फिर न उठ सकें और दुष्ट आणव मल से एकदम छुटकारा मिल जाय, इसके लिये भी किया जाता है ।

## अधिकरण ५

### आणव मल का स्वभाव ।

८०—अनेक शक्तियों से युक्त आणव मल एक प्रकार का होता है । अनन्त जीवों में व्याप्त होता हुआ, जैसे तावे में मल होता है, यह उन्हें ज्ञान और क्रिया से बाँधता है, यह उनमें अनुभव करने की योग्यता भी पैदा करता है और हमेशा अज्ञान का कारण होता है ।

### आणव और माया का भेद ।

८१—यदि तुम्हारा यह कहना है कि आणव मल नाम का कोई पदार्थ नहीं है, यह माया का परिणाम है, तो तुम्हें समझना चाहिये कि माया जीवों में इच्छा, ज्ञान और क्रिया पैदा कराती है, किन्तु आणव उन्हीं को अन्तर्हित कर देता है । आणव जीवों से अभिन्न है, किन्तु

माया उनसे सर्वथा भिन्न है और इसके अतिरिक्त विश्व के रूप में प्रकट होती हुई शरीर, इन्द्रिय, संसार और भोग की जननी है।

## पूर्व पक्षवाद।

८२—जैसे कृष्ण मेघ हमारी दृष्टि से सूर्य को ढँक देता है इसी प्रकार माया जीवों के ज्ञान और क्रिया पर परदा डाल देती है। जब मेघ हट जाता है तब सूर्य अपने पूर्ण तेज से प्रकाशित होने लगता है। ठीक इसी प्रकार जब शरीर विदीर्ण हो जाता है तब जीवों में ज्ञान और क्रिया प्रकाशित होने लगती है।

## पूर्व पक्षवाद और सिद्धान्त।

८३—जैसे जब मेघ सूर्य को तिरोहित कर देते हैं तब फैला हुआ प्रकाश हट जाता है उसी प्रकार जब शरीर जीवों को आच्छन्न कर लेता है तब ज्ञान और क्रिया निकल जाते हैं। सिद्धान्त - इच्छा, ज्ञान और क्रिया जीवों में तब प्रकट होते हैं जब वे सशरीर होते हैं, जब वे सशरीर नहीं होते तब अन्धकार के अतिरिक्त और कुछ नहीं प्रतीत होता।

## सिद्धान्त।

८४—जो जीवों के ज्ञान और क्रिया को आवृत करता है वह आणव है जिसके अस्तित्व को तुम नहीं

स्वीकार करते हो, क्योंकि यह जीवों से मिला हुआ रहता है। इसलिये यह उसका कई गुणों में से एक गुण कहलाया जा सकता है। माया अपनी कृपा से जीवों का कला आदि तत्वों से सम्बन्ध कराती है, जिससे वे अपनी अज्ञान की जंजीरों को तोड़ दें। ये दोनों, इसलिये, एक दूसरे के इतने विरोधी हैं जितने कि अंधकार और दीपप्रकाश।

जीव और मल का भेद।

८५—क्या तुम्हारा अभिप्राय यह है कि अविद्या एक जीव का गुण है? तब तो पुरुष को जड़ होना चाहिये। क्या तुम यह कहोगे कि अन्ध पुरुष की आँख का दोष उसकी आँख का गुण है? मल अज्ञान के गुण को धारण करता हुआ सदा जड़ है किन्तु जीव चैतन्य है जिसका गुण ज्ञान है।

तीन मल किस प्रकार कार्य करते हैं?

८६—त्रिविध मल, आणव, माया और कर्म जिनका स्वभाव भ्रमात्मक है जीवों के सत्य स्वभाव को तिरोहित कर देते हैं और उनके अन्दर भ्रमपूर्ण भोग और विषयानुभव की योग्यता पैदा कर देते हैं, जैसे अंकुर धान्य में भूसा और छिलका पैदा कर देता है। दो प्रकार के और भी मल हैं जिनका उल्लेख हम अभी करेंगे।

अन्य दो मल।

८७—एक मायेय मल है जो अशुद्ध माया का परिणाम है तथा दूसरा तिरोधायी है जो शुद्ध की शक्ति है जिसके द्वारा त्रिविध मलों का अपने-अपने कार्य करने का नियंत्रण होता है। विद्वानों का यही कथन है। ये पाँच मल जीवों से चिपटे रहते हैं।

जीवों का पुनरागमन।

८८—आत्मा पंचविध मल, आणव, माया, कर्म, मायेय और तिरोधायी से एक क्षण में परमेश्वर के आज्ञानुसार जन्म, मरण, ऊर्ध्वलोक और अधोलोक के चक्रों से गुजरता है जैसे कि आलातचक्र और वायुचक्र जो कभी भी अपनी क्रियाओं से निरत नहीं होते।

मनुष्यजन्म की दुर्लभता।

८९—जब हम जीव का विचार करते हैं जो ४ प्रकार के जन्म—अंडज, स्वेदज, उद्भिज और जरायुज—को धारण करता है, पश्चात् मनुष्ययोनि में जन्म लेता है। हम इसकी केवल उस मनुष्य के साथ तुलना कर सकते हैं जिसने श्वेतसागर अपने हाथों से पार किया हो।

उच्च वर्ण में जन्म लेने की दुर्लभता।

९०—यह एक बड़ा भारी पुण्य है कि किसी का ऐसे क्षेत्र में जन्म हुआ है जहाँ म्लेच्छों का आधिवास

नहीं है और वेदों का पठन - पाठन ही सर्वोत्तम कार्य हैं। मनुष्य जगति के अपर वर्णों में जन्म से बचते हुए यह अत्यन्त दुर्लभ है कि मनुष्य उत्तम वर्ण में पैदा हुआ हो जिससे वह धार्मिक क्रियाएँ तपस्या वगैरह कर सके। और अन्य मिथ्या धर्मों के जाल में न पड़कर शैवसिद्धान्त के सत् धर्म में अपना जीवन व्यतीत करे।

## शैव होने की कठिनता।

९१—यह मनुष्य के पुण्य का ही फल है कि वह विनय पूर्वक, एक ओर धनी होने के घमंड से सर्वथा वर्जित होकर तथा दूसरी ओर निर्धनता की तुच्छता से परित्यक्त होकर शैवसिद्धान्त का अवलंबन करता है। ऐसे ही मनुष्य अर्द्धचन्द्र से विभूषित भगवान् शिव को शिवज्ञानपूर्वक पूजा कर अपना जन्म कृतार्थ करते हैं और उनकी कृपा के पात्र बन जाते हैं।

## मनुष्यजन्म की उपयोगिता।

९२—जब जीवों को मनुष्य जन्म प्रदान किया गया था तब क्या यह उद्देश्य नहीं था कि वे अपने मन, वचन, कार्य से भगवान् शिव की सेवा करें जिनका पंचगव्य से अभिषेक होता है? स्वर्गस्थ देव स्वयं नीचे आकर भगवान् शिव की पूजा करते हैं। बड़े दुख के

साथ कहना पड़ता है कि बधिर, मूक जन जो इस चर्ममण्डित शरीर के ऊपर ऊपर भ्रमण करते रहते हैं और इस दिव्य जीवन का अंशमात्र भी अनुभव नहीं करते ।

## मनुष्यशरीर की अस्थिरता ।

९३—गर्भ में विनाशशील, जन्म के बाद विनाश-शील, बाल्यावस्था में विनाशशील, युवावस्था में विनाशशील, वृद्धावस्था में विनाशशील, जीव किसी अवस्था में क्यों न हो जीव के प्रत्येक पद पर मृत्यु तैयार रहती है । इसलिए जब तक सामर्थ्य और शक्ति विद्यमान है बंधन से मुक्त होने का प्रयत्न करो ।

## सांसारिक अनुभवों की असारता ।

९४—जब एक इन्द्रिय भोग भोगती है दूसरी इन्द्रियाँ निष्क्रिय रहती हैं । एक इन्द्रिय के भी अनुभव या भोग एकदम समाप्त नहीं होते । एक खास अवस्था में सब प्रकार के अनुभव दूर हो जाते हैं । दुखदायक जीवन के कटु अनुभव स्वप्न की भाँति या तो शीघ्र नष्ट हो जाते हैं या कुछ समय के वाद नष्ट हो जाते हैं । यदि इस सत्य को जान लिया जाय तो मुक्ति प्राप्त हो सकती है ।

मानी, धनी मनुष्य शव के समान हैं।

९५—सुगन्धित चूर्ण से जिनका विलेपन हुआ है तथा जो सुगन्धित पुष्पहारों से शोभायमान है, जो कमखाब के वस्त्र पहिनते हैं और जिनकी सेवा में सेवक खड़े रहते हैं ऐसे वैभवशाली मनुष्य जिनको न बोलने की योग्यता है और न जिनके अन्दर बुद्धि है, जो वाहनों द्वारा वहन की गयी पालकी में सवार होकर गौरव से चलते हैं जिनके दोनों भागों में चमर डुलते हैं, जिनके सामने वाद्य के साथ गाना होता जाता है तथा तूर्य बजता चलता है, ऐसे मनुष्य केवल मृत शरीर के सदृश हैं।

## सांसारिक दरिद्रता और ईश्वरीय वैभव।

९६—तुम मनुष्यों के पीछे, जो शवसदृश जीवन व्यतीत करते हैं, चलते हुए मृत शरीर के समान अपनी बुद्धि, आत्मा और शरीर पर जोर देते हुए अपने शरीर की पुष्टि के लिये जो एक क्षण में प्रकट होकर विनाश होनेवाला है, भ्रमण करते हो। इस प्रकार का ज्ञान रखते हुए भी तुम एक बार भी भगवान् हर की आराधना या पूजा नहीं करते, यदि तुम ऐसा करो तो तुम देखोगे कि जो मनुष्य तुम से बड़े हैं, तुम्हारे पैरों पर आकर गिर पड़ेंगे।

# पशुलक्षण

## सूत्र ३

१—शरीर से भिन्न एक आत्मा है, वह सत् है, वह शरीर से सम्बन्धित है, और अहंभाव तथा ममता के दोषों से अवलिप्त है । इसके अन्दर इच्छा, ज्ञान और क्रिया पायी जाती है, यह स्वप्न के अनन्तर चैतन्यता को प्राप्त होता है, यह सुख-दुःख का अनुभव करता है जो कर्मों के फल हैं । यह ५ अवस्थाओं में से गुजरता है और तुरीयातीतावस्था में स्थिर हो जाता है ।

आत्मा, शरीर और प्राणों से भिन्न है ।

२—शरीर से भिन्न आत्मा की क्या आवश्यकता है, क्या शरीर अपने आप कुछ अनुभव कर सकता है या जान सकता है? यदि ऐसा है तो जब यह प्राणरहित शव बन जाता है तब क्यों नहीं कुछ अनुभव करता ? यदि यह कहा जाय कि स्पर्शानुभव नहीं होता क्योंकि शरीर में प्राण नहीं, तब तो सुषुप्ति अवस्था में भी शरीर में प्राणों के विद्यमान रहने पर स्पर्शानुभव नहीं होना चाहिये ।

आत्मा पंचेन्द्रियों से निर्मित नहीं है ।

३—यदि इन्द्रयाँ ही यथार्थ में आत्मा का निर्माण करें तो वे सुषुप्ति अवस्था में क्यों नहीं अवलोकन करतीं? तथा इन्द्रियाँ एक के बाद दूसरी प्रत्यक्ष करती हैं और प्रत्येक का संवेदन भिन्न-भिन्न होता है । तुम कहते हो यह उनका स्वभाव है लेकिन यह उनका दोष है कि एक इन्द्रिय दूसरी इन्द्रिय का संवेदन नहीं करती । जो कुछ प्रत्येक इन्द्रिय तथा उसके संवेदनों और तमाम उनको जानता है, वह उनसे भिन्न होना चहिये और यह ही आत्मा है । पाँच इन्द्रियों को इस प्रकार का ज्ञान नहीं होता ।

प्राण आत्मा नहीं है ।

४—प्राण चेतनात्मक सत्ता है, क्योंकि जब अल्प या अधिक समय के लिए साँस बन्द हो जाता है तब शरीर में चेतनता नहीं रहती ; लेकिन प्रगाढ़ नींद में भी यह चेतन नहीं रहता । तुम्हारा यह कहना कि ऐसा इसलिये होता है क्योंकि उस समय इसका इन्द्रियों से सम्बन्ध नहीं होता । यदि प्राण आत्मा है तब प्राणों के चेतन रहने पर इन्द्रियाँ अपना कार्य समाप्त नहीं कर देतीं । वास्तव में आत्मा प्राणों को अपने नियन्त्रण में रखकर प्रत्येक वस्तु का ज्ञान करता है ।

## अधिकरण १

### आत्मा अन्तःकरण नहीं है।

१—तुम्हारा यह कहना है कि आत्मा (चेतनजीव) अन्तः करण है, लेकिन इन्द्रियों में से कोई भी इन्द्रिय एक दूसरे के व्यापार को नहीं जानती। प्रत्येक इन्द्रिय वास्तव में अलग-अलग कार्य करती है। आत्मा सब को समझता है, सब पर नियन्त्रण रखता है, सब के साथ सम्बन्धित रहता है। सब को भिन्न अवस्थाओं में प्रकट करता है या नहीं करता तथा अहंभाव और ममता के भावों से बिलकुल अलग रहता है।

### त्रिविध ज्ञान—पाश, पशु तथा पतिज्ञान।

२—मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार आत्मा के कारण हैं। आत्मा के साथ इसका सम्बन्ध ऐसा है कि अन्तःकरण ही आत्मासदृश प्रतीत होता है। जो मनुष्य इसको केवल प्रकाश के समान मानते हुए आँख को अंधेरे में सहायता करता है तथा स्पष्ट रूप से इसको आत्मा से पृथक् जानता है वह अपनी वास्तविक अत्मा को समझता है। ऐसा ज्ञान पशुज्ञान कहलाता है। अनन्तर उच्च ज्ञान, पतिज्ञान या शिवज्ञान के लिये प्रेरणा मिलती है।

उनके अक्षर ।

३—अक्षर अ, उ, म, बिन्दु और नाद क्रमशः अहंकार, बुद्धि, मन, चित्त और आत्मा का प्रतिनिधित्व करते हैं तथा उन पर असर डालते हैं। ये सब मिलकर प्रणव या सूक्ष्म को बनाते हैं। चेतना का बढ़ना और घटना समुद्र की लहरों के घटने और बढ़ने के समान होता है। जब हम गम्भीरता-पूर्वक तिचार करेंगे तब उनके कार्यों के स्वभाव स्वयं स्पष्ट रूप से प्रकट हो जायँगे।

उनके देवता।

४—ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, महेश्वर और सदाशिव क्रमानुसार अ, उ, म, बिन्दु और नाद के पथप्रदर्शक होते हैं। इस पंचविध सम्बन्ध के अन्दर ही आत्मा इनको जानती है और इस प्रकार असत् के समान प्रतीत होता है। अगर मनुष्य अपने दोनों श्वाँसों को योग से रोक ले और उनकी परीक्षा कर ले तो उनका स्वभाव स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है।

उपर्युक्त सब के संयोग का नाम आत्मा नहीं है।

५—यदि उपर्युक्त इन्द्रिय और सम्वेदनों के संयोग को ही आत्मा कहा जाय तो द्रष्टा प्रत्येक इनको पृथक् रूप से ही देखेगा न कि एक पूर्ण आत्मा के रूप से।

यदि तुम यह मानते हो कि ये भिन्न-भिन्न वस्तुएँ वास्तव में अपने आप आत्मा का निर्माण करती हैं तब मनुष्य जो उनको संयोगरूप से जानता है वह बिलकुल भेदरूप हो जायगा जैसे कि दृष्ट विषय प्रत्यक्ष-ज्ञान करनेवाले से बिलकुल भिन्न होते हैं।

## अधिकरण २

क्या ईश्वर ने आत्मा को परिणाम से उत्पन्न किया है ?

६—तुम्हारा कहना है कि आत्मा, बुद्धि, इच्छा और परमात्मा की शक्ति आदिगुणों को धारण करता है और परमात्मा से उसका वैसा ही सम्बन्ध है जैसे उष्णता का अग्नि से या भेदाभेद सम्बन्ध से गुण का गुणी से, और वह भिन्न-भिन्न रूपों में प्रकट होता है। यदि ऐसा है तो जीव को इन्द्रिय और शरीर के अवयवों को बुद्धिमान होने के लिये ग्रहण करने की आवश्यकता नहीं होनी चाहिये।

### सांख्यसिद्धान्त का निराकरण।

७—यदि यह कहा जाय कि आत्मा शुद्ध ज्ञान-रूप है और उसमें इच्छा और शक्ति नामक गुण नहीं पाये जाते तब तो यह इच्छा और शक्ति को पैदा ही नहीं कर सकता। यदि इसका उत्तर यह दिया जाय कि

ये गुण शरीर से प्राप्त किये जाते हैं और आत्मा की उपस्थिति में ऐसा होता है तब ये शक्तियाँ, जब जीव मर जाता है या गाढ़ सुषुप्ति में होता है, उन अवस्थाओं में पायी जानी चाहिये। यदि यह फिर कहा जाय कि ऐसा शरीर के मृत्यु के कारण या गाढ़ निद्रा के कारण नहीं होता तो तुम्हारा वह कथन कि ये आत्मा की उपस्थिति में ही कार्यकारी होते हैं, परस्पर विरुद्ध हो जायगा।

वही।

८—जैसे चुम्बक पत्थर लोहे को आकर्षित करता है आत्मा भी उसी प्रकार गुणों को ग्रहण करने की शक्ति को प्रेरित करता है। यदि तुम्हारा पुनः यह कहना है तो यह केवल अपनी ही शक्ति द्वारा विषयों को ग्रहण करने की योग्यता को प्रेरित कर सकता है न कि उनको जिनमें यह शक्ति नहीं। इसके अतिरिक्त आत्मा इस प्रकार के भिन्न-भिन्न कार्यों के करने की शक्ति को प्रेरित करता है, जैसे सोचना, भूलना, दौड़ना, बैठना, आराम करना, खड़े होना इत्यादि।

पौराणिक मन्तव्य कि आत्मा सरूपी है, ठीक नहीं।

९—यदि आत्मा किसी रूप को धारण करता है तो यह रूप शरीर में अवश्य प्रकट होना चाहिये तथा

इसकी जड़ से भिन्न भी प्रतीति होनी चाहिये जो परिवर्तनशील तथा विनाशीक है। जब आत्मा गर्भ में प्रवेश करता है उस समय भी इसका प्रत्यक्ष होना चाहिये। तुम्हारा उत्तर यह है कि यह सूक्ष्म है और नेत्रों से नहीं देखा जा सकता, ठीक है इससे तुम्हारे ही ही शब्दों से तुम्हारा सिद्धान्त मिथ्या ठहरता है कि इसका न कोई रूप है और न इसे देखा जा सकता है।

## आत्मा सूक्ष्मरूप भी नहीं है।

१०—यदि तुम यह कहो कि आत्मा का सूक्ष्म शरीर होता है तो स्पष्ट रूप से तुम्हें स्थूल शरीर के सूक्ष्म कारण में आत्मा का भ्रम हो रहा है जो कि मन, बुद्धि, अहंकार और पंच तन्मात्राएँ अर्थात् जो पूरी अष्टकरूप हैं। यदि तुम कहते हो कि ऐसा नहीं होता और यह पूरी अष्टक से भी सूक्ष्म है तो हमारे सिद्धान्त के अनुसार ऐसे भी तत्व हैं जो पूरी अष्टक से भी उच्चतर हैं, जैसे, कला, राग, विद्या इत्यादि। किन्तु सब जड़, अचेतन और विनाशीक हैं।

## आत्मा रूपारूपी है, यह भी ठीक नहीं।

११—यदि आत्मा रूपारूपी है तो तुम्हें यह जानना चाहिये कि रूपी अरूपी नहीं हो सकता और अरूपी रूपी नहीं हो सकता। एक बस्तु में दो परस्पर विरोधी धर्म

नहीं रह सकते । यदि तुम यह कहो कि यह लकड़ी में स्थित अग्नि के समान है जैसे अग्नि जब जलती है तब दृश्यरूप में प्रकट हो जाती है, उसी प्रकार आत्मा को भी प्रकट होना चाहिये । यदि यह प्रकट होने लग जायगा तो यह सत् नहीं रह सकता ।

वही ।

१२—यदि तुम यह कहो कि आत्मा चन्द्र के समान रूपारूपी है तो किसी समय इसका प्रत्यक्ष होना चाहिये । यदि तुम यह कहो कि यह दृष्ट शरीर स्वयं अत्मा का कार्य और प्रकटस्वरूप है तब आत्मा की बंध से मुक्ति नहीं हो सकती, यह अचेतन और जड़ बन जायगा ।

पातंजलि का सिद्धान्त आत्मा अरूपी और निष्क्रिय है ।

१३—यदि तुम यह मानो कि आत्मा अरूपी और निष्क्रिय है जैसे आकाश, तो बतलाओ कि यह आत्मा शरीर के बंधन में बद्ध होकर किस प्रकार चलना फिरना आदि अनेक प्रकार की क्रियाएँ करता है ?

वैशेषिक, पूर्व मीमांसा और अन्य लोगों के मन्तव्य ।

१४—यदि आत्मा अचेतन है तो यह ज्ञान कदापि नहीं कर सकता । यदि यह चिताचित है तो चेतन

अचेतन नहीं हो सकता और अचेतन चेतन नहीं हो सकता। ऐसा होना असंभव है कि एक हिस्से में चेतन हो और दूसरे में अचेतन। यदि पुनः कोई कहता है कि अचित् नहीं है किन्तु चित् है तो यह कैसे कह सकते हो कि शरीर के सम्बन्ध के बिना यह ज्ञान ही नहीं कर सकता ?

पंचरात्र का सिद्धान्त, आत्मा अणुरूप है।

१५—यदि आत्मा को अणुरूप या परमाणुरूप कहा जाय तो यह शरीर के किसी भी बहिर्द्वार से आसानी से बाहर जा सकता है। यह शरीर में किसी प्रकार भी नहीं रोका जा सकता। यह न भार धारण कर सकता है और न दुख उठा सकता है। यह अपने को जड़ परमाणुओं के रूप में परिवर्तित कर देगा जो कि अचेतन हैं और अणुरूप में इसका शरीर होगा तथा उसी प्रकार यह विनाशी भी कभी होगा।

आत्मा शरीर में स्थित रहता है।

१६—यदि तुम कहो कि आत्मा शरीर के एक भाग में स्थित रहता है तो यह रूपी पदार्थ की तरह परिमित होकर विनाशीक हो जायगा और इसके ज्ञान का सारे शरीर में अनुभव नहीं हो सकता। यद्यपि तुम दीपक और उसके प्रकाश के उदाहरण को देकर अपना

मन्तव्य सिद्ध करना चाहते हो तथापि आत्मा उन्हीं पदार्थों को जानेगा जो इसके समीप हैं। अन्यथा प्रकाश की भाँति इसका ज्ञान प्रत्येक इन्द्रिय द्वारा उसी समय होना चाहिये।

जैनियों का सिद्धान्त आत्मा सदेह परिणामी है।

१७—यदि तुम्हारा यह सिद्धान्त है कि आत्मा सदेह परिणामी है और इस प्रकार ज्ञान करता है तो न तो इसको नींद आनी चाहिये और न इसका अन्य अवस्थाओं में परिणमन हो सकता है। इसके अतिरिक्त इसको प्रत्येक वस्तु का हर एक इन्द्रिय के द्वारा ज्ञान कर लेना चाहिये तथा शरीर के परिमाण के अनुसार घटना, बढ़ना भी चाहिये अर्थात् छोटे शरीर में छोटा हो जाना चाहिये और वड़े शरीर में बढ़ जाना चाहिये। तथा किसी इन्द्रिय या शरीर के भाग के नष्ट हो जाने से या मर जाने से घटना बढ़ना भी चाहिये। जब शरीर अन्त में नष्ट हो जाता है तब इसको भी नष्ट हो जाना चाहिये।

पूर्वमीमांसा का मन्तव्य, आत्मा विभु है।

१८—यदि तुम्हारा यह सिद्धान्त है कि आत्मा विभु है तब तुम्हें यह सिद्ध करना पड़ेगा कि आत्मा ५ अवस्थाओं में किस प्रकार परिणमन करता है, स्वर्ग

और नरक में कैसे जाता है, सब वस्तुओं को यह एक साथ क्यों नहीं देख सकता तथा जब यह किसी एक या दूसरी इन्द्रिय से वस्तुओं को जानता है तब यह अन्य वस्तुओं को किस प्रकार जान सकता है ।

वही माया आत्मा को ढ़ँक लेती है ।

१९—यदि तुम यह जानते हो कि आत्मा का ज्ञान माया की धूल से ढँक जाता है तब इसको इन्द्रियों द्वारा और अहंकार द्वारा ज्ञान पैदा नहीं करना चाहिये । तब इसको बंधन से छुटकारा भी, मुक्ति नहीं दिला सकता । यदि वह सदामुक्त, स्वप्रकाशरूप है तो उसके अन्दर परिवर्तन न होने चाहिये और न उसको बंधन में पड़ना चाहिये ।

आत्मा का यथार्थ स्वभाव, यह अरूपी, व्यापी और पशु है ।

२०—यह अरूपी है और विभु है, किंतु यह अचेतन जड़ से सर्वथा भिन्न है । इसकी व्यापकता, जिस वस्तु में यह रहती है उसके साथ उस समय के लिये, एकात्मकता में है, चाहे वह शरीर हो या परमात्मा हो । इसका अनादिज्ञान तथा अनन्तशक्ति अनादिकाल से ही आणव मल से अर्थात् पाश से छिपे हुए हैं और इसलिये ही यह पशु कहलाता है ।

इसके भिन्न भिन्न मायाजन्य कोष्ठ और उनके परिणाम ।

२१—अशुद्ध माया के गर्भ में प्रवेश करते हुए यह धुँधलेपन से अपनी ज्ञान-इच्छा-क्रिया-शक्ति को प्राप्त करता है। कला, राग और विद्या के अन्य कोषों से आवृत होकर यह विशिष्ट शरीरों में प्रकाश करता है। अनन्तर तीन गुणों के चोंगे को पहन कर और उनके परिणाम अहंकार आदि को धारण करते हुए यह उसी के साथ अपने को अद्वैत सम्बन्ध के अन्दर देखता है।

इसकी यात्रा।

२२—आत्मा सूक्ष्म शरीर को छोड़कर स्थूल शरीर में प्रवेश करता है और ८ अवस्थाओं में जारी रहता है तथा पुनः पुनः जन्म धारण कर अच्छे और बुरे कर्मों को करता हुआ उनके फलों को भोगता है।

पंच कोष।

२३—आनन्दमय, विज्ञानमय, मनोमय, प्राणमय तथा अन्नमय ये पाँच कोष हैं। इनमें से पूर्व उत्तर की अपेक्षा से सूक्ष्मतर होते गये है। इन सबका उद्गम मूलकारण माया से हुआ है। अरूपी आत्मा इन पंच-कोषों से आवृत होकर इनमें रहता है और इनके बाहर भी रहता है।

इन कोषों को किस प्रकार घुमाया जाता है।

२४—आत्मा रहता है, गति करता है और प्रत्येक इन कोषों में इसकी सत्ता पायी जाती है जैसे कि रथ और सूत, जैसे कि सूत्रधार और कठपुतलियाँ, जैसे कि गुप्तचर और उसका नकाब, जैसे कि योगी अन्य के शरीर में, जैसे कि नाटक का पात्र और उसके भिन्न भिन्न वेष (नियोग)।

आत्मा शरीर से सर्वथा भिन्न है।

२५—जैसे कि तुम कहते हो कि तुम्हारा शरीर तुम से भिन्न है और कहते हो यह मेरा शरीर है, ये मेरी इन्द्रियाँ हैं, ये मेरे कारण हैं, यह मेरी बुद्धि है इत्यादि। उसी प्रकार तुम ही कहते हो यह मेरा घर है, ये मेरे जानवर हैं इत्यादि। जिनको कि तुम अपने से अभिन्न समझते थे उन्हीं को तुम देखते हो कि तुम्हारे बाल और नख के रूप में तुमसे अलग कर दिया जाता है।

अन्य तर्क।

२६—जब तुम अपने को सिल्क के कपड़े पहनाते हो और अपने शरीर को जवाहिरात और फूलों से सजाते हो तो तुम्हें इसका ज्ञान नहीं होता कि ये तुमसे भिन्न हैं। किंतु जब वे तुम्हारे शरीर से अलग कर दिये जाते

हैं तो तुम्हें उसकी भिन्नता का ज्ञान हो जाता है। ठीक इसी प्रकार तुम अपने को अपने शरीर से भिन्न समझो।

आत्मा विज्ञान और आनन्दमय कोषों से भिन्न है।

२७—मैं समझता हूँ कि शरीर अर्थात् प्रथम तीन कोषरूप मैं नहीं हूँ किंतु यह तुम कैसे कहते हो कि मेरा विज्ञान मेरे से भिन्न है। उसी प्रकार जैसे तुम कहते हो 'मेरी बुद्धि' किंतु हम यह भी कहते हैं 'मेरा आत्मा'। जिसने वास्तव में आत्मदर्शन किया है वह यह कभी न कहेगा। 'मेरी आत्मा' का केवल अज्ञानी ही प्रतिपादन कर सकता है।

'मेरी आत्मा' का अर्थ।

२८—लक्षण से भी हम बुद्धि को मन कहते हैं और मन को बुद्धि कहते हैं : हम चित्त को जीव कहते हैं अरौ जीव को चित्त कहते हैं। आत्मा को परमेश्वर और परमेश्वर को आत्मा कहते हैं। अतः यह वाक्यांश 'मेरी आत्मा' यह भी बोध कराता है कि अन्य महान आत्मा अर्थात् 'परमात्मा' तुम्हारी आत्मा में सर्वदा विराजमान रहता है।

साधारण प्रयोगों में कुछ भाषा की विषमताएँ

२९—बुद्धि, शरीर, चित्त इत्यादि सब एक हैं और ये सब उपनिषदों में एक आत्मशब्दवाच्य हैं, जैसे

कि हम दीपक को प्रकाश के नाम से कहते हैं। अपनी-अपनी क्रिया में ये अर्थ भिन्न-भिन्न हैं और उनसे अभेदरूप से सम्बन्धित हैं। आत्मा इन सब को विषय के रूप में जानता है। विषय विषयी से भिन्न है।

## ५ अवस्थाएँ

३०—आत्मा, जो सुषुप्तिगत स्वप्नों को बाह्य इन्द्रियों से जानता है बिना किसी क्रिया या भोग के केवल एक श्वासोच्छ्-वास के साथ गहरी नींद लेता है और पुनः जाग्रत होकर अपने स्वप्नों को याद करता है और अपनी गहरी निद्रा का अनुभव करता है। पश्चात् भोजन, व्यायाम आदि क्रियाओं में लग जाता है। यह तरीका है जिससे आत्मा ५ अवस्थाओं द्वारा शारीरिक कोषों की सहायता से ज्ञान करता है।

## आत्मा स्वतः प्रकाशरूप नहीं है।

३१—यदि आत्मा स्वतः प्रकाशरूप है तो इसको इन्द्रिय या शरीरावयवों की सहायता की क्या आवश्यकता है? चूंकि आत्मा अनादिकाल से आणवमल से आवृत है इसलिए इसे पार्थिव इन्द्रियों आदि द्वारा ज्ञान प्राप्त हो जाता है। इसका इन्द्रिय और शरीरावयवों के साथ सम्बन्ध राजा और उसके मन्त्री-जैसा है।

## अधिकरण ३

## आत्मा का निम्न शरीरावयवों से सम्बन्ध और भिन्न-भिन्न अवस्थाओं में इसकी हालत ।

### आत्मा राजा है ।

३२—जैसे एक राजा किसी देश के ऊपर अधिकार करने के बाद अपनी सेना के साथ अपने महल में पुनः प्रवेश करता है तथा जिन दरबारों के दरवाजों से गुजरता है वहाँ अपने रक्षकों को छोड़ देता है और सब के अन्त में राजप्रासाद के अन्तःपुर में अकेला ही प्रवेश करता है, उसी प्रकार आत्मा भी शरीर की पाँच अवस्थाओं से गुजरता हुआ अत्यन्त आन्तरिक दरवाजों पर, प्राणों को रक्षक के रूप में छोड़कर शरीर में प्रवेश करता है ।

### ५ अवस्थाओं के नाम वगैरह ।

३३—जब आत्मा जाग्रतावस्था में होता है तब वह और इसके अवयव मिलकर ३५ होते हैं और इसका स्थान भ्रुवों के मध्य में होता है । स्वप्नावस्था में उनकी संख्या २५ होती है और उसका स्थान कंठ होता है । सुषुप्ति अवस्था में उनकी संख्या ३ होती है और स्थान हृदय होता है । तुरीयावस्था में उनकी संख्या ५

होती है और उनका स्थान नाभि होता है। और तुरीयातीत अवस्था में आत्मा एकाकी होता है।

विद्यातत्व द्वारा इनको किस प्रकार शक्ति मिलती है?

३४—जाग्रतावस्था में पाँचों विद्यातत्व अर्थात् शिव, शक्ति इत्यादि संक्रिय रहते हैं, स्वप्नावस्था में पहले चार, सुषुप्ति अवस्था में प्रथम तीन, तुरीयावस्था में प्रथम दो और तुरीयातीत अवस्था में केवल शिवतत्व ही इसका पथ-प्रदर्शक होता है। ये सब अत्यन्त सक्रिय हो जाते हैं ज्योंही आत्मा अशुद्धमाया और प्रकृतितत्वों से गुजरता हुआ समुन्नतावस्था को धारण करता है। इस रहस्य को अच्छी तरह जानना चाहिये।

नीच और उच्च अवस्थाएँ।

३५—जीव के अन्दर ५ अवस्थाएँ सम्मिलित रूप से पायी जाती हैं। जब जीव अग्रिम भाग में अर्थात् ललाट-देश में रहता है और जब प्रत्येक शरीर-अवयव सक्रिय होता है तब उनके खेल को तुम देख सकते हो। सर्वदा दूरदर्शी ज्ञानी पुरुष जन्ममरणादि के दुःखों को दूर होने के लिये तथा मोक्ष सम्पादन करने के लिये ५ उच्च अवस्थाओं से, ईश्वर के कृपानुसार, अपने को मुक्त कर लेते हैं।

## इन अवस्थाओं के फल ।

३६—इन पाँच अवस्थाओं में से एक हीनावस्था मनुष्य को जन्म वगैरह में घसोट कर डाल देती है। दूसरी अवस्थाएँ जन्मादि के बन्धन से छुड़ाकर ऊपर को उठा लेती हैं। योगी, समाधिस्थ होकर केवल दूसरे ही जन्म में मोक्ष प्राप्त कर सकता है।

## कारणावस्था ।

३७—सूक्ष्म या कारणावस्थाएँ ३ हैं जिन्हें केवला, सकला तथा शुद्धा कहते हैं। जब आत्मा कैवल्य में रहता है तब उसकी केवलावस्था होती है। सकला अवस्था में यह उस समय होता है जब परमेश्वर इसका इन्द्रिय और शरीरावयवों से सम्बन्ध करा देता है। यह शुद्धावस्था में तब होता है जब जन्मादि को छोड़कर यह सब प्रकार के मलों से निर्लेप हो जाता है।

## केवलावस्था ।

३८—केवलावस्था में आत्मा बुद्धि या ज्ञानरहित हो जाता है, यह अरूपी, अमर बन जाता है। न इसका राग और दूसरे गुणों से सम्बन्ध रहता है। न कला और दूसरे तत्वों से ही इसका सम्बन्ध रहता है। यह निष्क्रिय, निश्चिह्न, हो जाता है। न यह अपने कर्मों का

कर्ता या भोक्ता रहता है। इसका सम्बन्ध आणव से हो जाता है और यह विभु होकर सर्वव्यापी हो जाता है।

## सकलावस्था।

३९—सकलावस्था में आत्मा को शरीर मिल जाता है तथा बहुत सी इन्द्रिय और शरीरावययवों से मुक्त हो जाता है चाहे वे अन्दरूनी हों या बहिरूनी। इस समय इसके अन्दर विषयों को भोगने की इच्छा उत्पन्न हो जाती है और इसके कारण यह भिन्न-भिन्न भवों में जन्म ग्रहण करता है।

## शुद्धावस्था।

४०—शुद्धावस्था में जीव पुण्य और पाप में समताभाव धारण करता है। भगवान् शिव की कृपा उसके ऊपर उतरती है। अपने गुरु का उसे आशीर्वाद मिल जाता है। वह ज्ञानयोगरूप समाधि प्राप्त कर लेता है और त्रिविधमल से रहित हो जाता है। उसका ज्ञान सीमित नहीं रहता, वह सर्वज्ञ होकर परमेश्वर के चरणों से मिल जाता है। यह उसकी शुद्धावस्था है।

## सूत्र ५

### ईश्वर, आत्मा और शरीर का परस्पर संबंध ।

ईश्वर परमज्ञानी और परमोपदेशक होता है ।

१—जैसे इन्द्रियाँ आत्मा की सहायता से वस्तुओं को जान सकती हैं और वे आत्मा को नहीं जान सकतीं, उसी प्रकार आत्मा ईश्वर की कृपा के अनुसार समझ सकता है, किन्तु ईश्वर को नहीं जान सकता । परमसर्वज्ञ शिव ही केवल सब वस्तुओं को जानता है और सब को ज्ञान प्रदान करता है ।

### अधिकरण १

सब आत्मा समानरूप से अच्छी तरह ज्ञान क्यों नहीं करते ?

२—यदि ईश्वर ज्ञान प्रदान करता है तो सब का ज्ञान समानरूप होना चाहिये । यदि ज्ञानगत भेद कर्मजन्य हैं तब ईश्वर की कोई आवश्यकता नहीं । यह कहना ठीक नहीं । आदिकारण अर्थात् परमेश्वर सब को उनके कर्मों के अनुसार उसी प्रकार फल प्रदान करता है जैसे पृथ्वी परिश्रम के अनुसार फसलरूप फल को प्रदान करती है अथवा जैसे सूर्य कमल की कलियों को खिलाता है ।

क्या आत्मा अपने आपको समझता है ?

३—परमोत्तम ईश्वरीय ज्ञान की सहायता से ही आत्मा ज्ञान करता है और स्वयं अपने आप ज्ञान नहीं कर सकता, क्योंकि यह जाननेवाला आत्मा केवल किसी इन्द्रिय के द्वारा ही ज्ञान करता है और इसने क्या जाना है उसको भूल जाता है। इसका ज्ञान अन्य पर ही अवलम्बित है, यह अपने को नहीं जानता कि मैं ज्ञाता हूँ।

अधिकरण २

ईश्वर ज्ञान किस प्रकार देता है ?

४—एक, अद्वितीय परमात्मा अनेक इन्द्रियावों द्वारा, संवेदनों द्वारा, सूर्थ चन्द्रमा आदि द्वारा, काल, कर्म और शरीर द्वारा, न्यायशास्त्र द्वारा दर्शनशास्त्र द्वारा तथा गुरु के उपदेश द्वारा आत्माओं को ज्ञान प्रदान करता है। क्योंकि आत्मा केवलावस्था में रूपरहित होते हैं।

ईश्वर को अपने लिये इनकी सहायता की आवश्यकता नहीं।

५—एक परमात्मा सब को जानता है और सब को ज्ञान प्रदान करता है। वह आत्माओं का आत्म

है, उनसे भिन्न है और बिना रूप के, बिना किसी इन्द्रिय या पदार्थ की सहायता के, बिना किसी सूर्य, चन्द्र आदि की सहायता के तथा बिना किसी काल, कर्म, शरीर, शास्त्र आदि की सहायता के सब वस्तुओं को पैदा करते एहु तथा सब की उन्नति करते हुए सब वस्तुओं के अन्दर विद्यमान रहता है।

क्या संसार में स्थित रहने से ईश्वर को दोष लगता है?

६—तुम्हें वेदों का परिपूर्ण ज्ञान नहीं है। वेद कहते हैं कि संसार में ईश्वर के विद्यमान रहने पर ही परिवर्तन होते हैं। ईश्वर मायाजाल में कभी नहीं पड़ सकता तथा शिव के, शुद्ध चैतन्य के समक्ष कोई उचित पदार्थ नहीं ठहर सकता। उसकी समक्षता में ही सशरीर जीव उत्पन्न होते हैं और उन्हें ज्ञान प्रदान किया जाता है।

सब वस्तुएँ उसी परमात्मा के अंश हैं

७—संसार उसके शरीर के अंश हैं, जीव उसकी इन्द्रियाँ हैं, इच्छा, ज्ञान, क्रिया शक्तियाँ उसके अन्त-करण हैं। अनन्त जीवात्माओं को उनके अच्छे बुरे कर्मों के फल उनकी योग्यतानुसार भोगने के लिये परमात्मा उत्पत्ति, स्थिति, लय, आवरण और कृपा का नृत्य करता है।

परमेश्वर की कृपा किस प्रकार प्रदान की जाती है ?

८—एक परमेश्वर, जीवों को उनके शरीर से तथा इन्द्रियों से सम्बन्धित कराकर सांसारिक सुख दुःखों का अनुभव कराता है। इस प्रकार वह उन्हें अनेक जन्म मरण के दुखों को अनुभव कराकर उनकी अधोवस्था पर दया करता है तथा गुरु के रूप में सर्वोच्च ज्ञान प्रदान कर उन्हें परमस्थान में भेजने की कृपा करता है।

ईश्वर का अपनी शक्ति के साथ सम्बन्ध।

९—भगवान् हर अपनो शक्ति के लिये कृपा रखते हैं। अपने परमप्रेम और कृपा को छोड़ कर संसार में शिव ही नहीं है और शिव के बिना शक्ति नहीं। ईश्वर अपने प्रेम से लोगों के भ्रम को दूर करता है और उन्हें आनन्द प्रदान करता है, जैसे सूर्य अपने प्रकाश से आँखों को आवृत करते हुए अन्धकार को दूर कर देता है।

सूत्र ६

परमात्मा का स्वरूप।

१—यदि तुम यह प्रश्न करो कि परमात्मा ज्ञान का विषय है या नहीं तो तुम्हें जानना चाहिये कि यदि

